(३४) वह ब्रह्म सङ्कल्प-विकल्प-रहित है। हृदय में स्थित है। अपरिमेय है। अगम्य है। उत्कृष्ट है। उसमें विद्वान् अपने चित्त को प्रविष्ट करे।

वह निराधार निरञ्जन लक्षणों से अनुमेय है।

( मैत्रेयी ६। १६ )

(३५) अग्नि से जैसे स्फुलिङ्ग बाहर निकलता है, सूर्य्य से जैसे किरण। इसी तरह ब्रह्म से प्राणादि यथाक्रम बाहर निकल आते हैं।

( मैत्रैयी। २१ )

(३६) वह पुरुष प्रकाशस्वरूप कलेवर-रहित बाहर भीतर स्थित जन्मादि षड्विकार-रहित नाशरहित सङ्कल्प-विकल्प-रहित निर्मलस्वरूप पुरुषोत्तम है।

( मुण्डक २। २। २। )

टिप्पणी—पुरि देहे शेते इति पुरुषः—हर एक जीव अपने अपने देह में अधिष्ठित है इस कारण पुरुष कहलाता है।

और विश्व देह में अधिष्ठित परमात्मा भी पुरुष पदवाच्य है। हाँ, वह उत्तम पुरुष है, इसी से उनका नाम पुरुषोत्तम है।

भगवद् गीता अध्याय १६। १७। १८। १९। श्लोक से मिलान कीजिए॥

(३७) हे विद्वज्जन! उस ब्रह्म को जानो। वह देवादि-तृण-पर्य्यन्त सब छोटे बड़े का पूजनीय है। अथवा वह सत् भी है असत् भी है। बुद्धि के बाहर है सब प्राणियों में श्रेष्ठ है। वह वैश्वानर की नाईं ज्वाला-युक्त है। सूक्ष्म से भी सूक्ष्म उसमें सब ब्रह्माण्डादि लोक और लोक-वासी लोग स्थित हैं॥

( मुण्डक २। २। २। )

टिप्पणी—मूल में सदसद् वरेण्यं है। टीका में एक अर्थ यह है कि वह सत् और असत् और वरणीय है। दूसरा अर्थ यह भी हो सकता है कि सदसता वरणीयम्॥

चूंकि वह सदसत् दोनों कहा गया है। इसी से तो विज्ञानाद् परं भी वह है। मनुष्य-बुद्धि के अगोचर है। अनिर्वचनीय है॥

(३८) हे शान्त जिज्ञासु! वही अविनाशी ब्रह्म है। वह प्राण अर्थात् जीव है। वाक् है मन है। आधिदैविक और आधिभौतिक देह है। वह सत् दिकालादि से अपरिच्छिन्न ज्ञान का विषय है।

( मुण्डक २। २। २ )

(३९) उस चिद्रूप ब्रह्म में भूर्भुवः और स्वर् लोक स्थित हैं। और मन और प्राण भी। उसी को एक आत्मा जानो और दूसरी बात सब छोड़ दो। वही मोक्ष का सुगम मार्ग है।

( मुण्डक २। २। ५ )

टिप्पणी—इसी प्रपत्ति मार्ग का उपदेश गीता में चरम मन्त्र से श्रीकृष्ण भगवान् ने अर्जुन को उपदेश किया है।

सर्वधर्म्मान् परित्यज्य मामेकं शरणं व्रज ॥
अहं त्वासर्वपापेभ्यो मोक्षयिष्यामि मा शुचः ॥

( अ० १८ । ६६ )

एष निष्कंटकः पन्था यत्र सम्पूज्यते हरिः ॥

इत्यादि वचन पाये जाते हैं ॥

(४०) वह परमेश्वर सर्वज्ञ है, सर्व व्यापी है। जिसकी महिमा चतुर्दश लोक में प्रकट है। वह अपने राजधानी शुद्ध हृदयाकाश में विराजता है।

( मुंडक २ । २ । ७ )

टिप्पणी–सर्वज्ञ और सर्वविद् यह दो विशेषण हैं। इसी से टीकाकार ने सर्वविद् का अर्थ सर्वव्यापी दिया है।

(४१) प्रकाशस्वरूप ब्रह्मपुर अर्थात् हृदयाकाश में स्थित वह शुभ्र निर्मल सूर्य्यादि का ज्योतिः स्वरूप ब्रह्म है। उसको आत्मज्ञानी जानते हैं।

( मुण्डक २ । २ । ६ )

(४२) यह चैतन्यात्मा सब वस्तुओं में विराजता है। और उत्पन्न जीवों का ज्ञानदाता है। अतिवाद नहीं करता। आत्मा ही से लीला करता है। आत्मा ही में मगन रहता है। वह क्रियावान् है। अर्थात् सर्वकर्त्ता है। वेदज्ञों का पूज्य है ॥

( मुण्डक ३ । १ । ४ )

अब जिज्ञासु का प्रश्न है कि ऐसे चैतन्यात्मा ब्रह्म को लाभ करने का कोई उपाय भी है ?

उत्तर—

(४३) सत्य से, तपश्चर्य्या से, अच्छे ज्ञान से, ब्रह्मचर्य्य से, ब्रह्म का सदा लाभ हो सकता है, इस शरीर में ज्योतिः रूप स्वच्छ पुरुष है। दोषरहित यत्नशील संयमी उस को ज्ञान-दृष्टि से देखते हैं ॥

( मुण्डक ३ । १ । ५ )

टिप्पणी—"सत्यं च समदर्शनम्" इस परिभाषा से समदृष्टि का नाम सत्य है। सत्य में विषम दृष्टि नहीं पाई जाती है।

ब्रह्मचर्य्य का अर्थ टीकाकार ने इस तरह किया है। ब्रह्मार्पणमेव चर्य्या सर्वकर्म्म ॥ अर्थात् जो कुछ कर्म्म करे सब ब्रह्म को अर्पण करे। अथवा ब्रह्म ही की चर्चा। सदा ब्रह्म-गोष्ठी में व्याप्त रहना ही ब्रह्मचर्य्य है, अथवा ब्रह्मण्येव चर्य्या गतिर्येषां ते सन्तः। ब्रह्मचर्य्येण सत्सङ्गेनेतियावत्। ब्राह्मणों का सत्सङ्ग ब्रह्मचर्य्य का बोधक है।

(४४) सत्य ही का जय है, मिथ्या का जय नहीं होता। सत्य ही ब्रह्ममार्ग को लेजाता है। निष्काम ऋषि लोग सत्य के रास्ते चलते हैं। उस मार्ग में सत्यादि उपाय-समूह का परम कारण ब्रह्म है।

(४५) जो राजादिक पृथ्वी पर देख पड़ते हैं। जो स्वर्ग के अधिपति इन्द्रादि सुन पड़ते हैं। एक नारायण सब को भीतर बाहर से व्याप कर स्थित हैं॥

टिप्पणी—नराणामयनं यस्मात् तेन नारायणः स्मृतः॥

( वायुपुराणे आनन्दाश्रममुद्रित ५। ३८। )

भगवान जीवों के आश्रय हैं। गति हैं। इसलिए परमेश्वर के हज़ारों नामों में एक नाम नारायण भी है॥

अब जिज्ञासु का प्रश्न यह है कि उस नारायण का स्वरूप क्या है?

उत्तरः—

(४६) मन और वचन दोनों वहाँ नहीं पहुँचते। उससे हट आते हैं। जो उसको आनन्दस्वरूप जानते हैं वे किसी से नहीं डरते हैं॥

( तैत्तिरीय २। ४। १॥ २। ६। १। )

टिप्पणी—डर तो दूसरे से होता है। जब ज्ञानी को आनन्दमय ब्रह्म छोड़ और दूसरा कुछ भासता ही नहीं तब उसको भय किस से होगा॥

(४७) भला ब्रह्मधाम कैसा है? यह प्रश्न जिज्ञासु के मन में आया।

उत्तर—जिस स्थान की प्रशंसा सब वेद करते हैं। जिस पद की प्राप्ति करने के लिये सब प्रकार की तपश्चर्य्या को करते हैं। जिस पद को कामना करके ब्रह्मचर्य्य का पालन करते हैं उस स्थान को संक्षेप रूप से मैं कहता हूँ॥

( कठवल्ली १। २। १५। )

टिप्पणी—प्रतिज्ञा तो श्रुति में की गयी। पर पूरी श्रुति यहाँ नहीं उद्धृत की गयी। इस कारण पाठकों को उत्तर नहीं मिला। मूल उपनिषद के देखने से रहस्य खुलता है। संग्रहकार और टीकाकार दोनों ने मन्त्र को प्रकट नहीं किया। गुरुमुख से ही मन्त्रराज का उच्चारण उसका श्रवण और अर्थज्ञान होता है यह प्राचीन शैली है॥

(४८) यह आलम्बन (आश्रय) श्रेष्ठ है। यह आश्रय बड़े से भी बड़ा है। इसका ज्ञान प्राप्त कर साधक ब्रह्मधाम में सत्कृत होता है।

(४९) वह ( ब्रह्म ) बैठा हुआ दूर चला जाता है। लेटा हुआ सब ओर पहुँच जाता है। उस सदानन्द देव को उसको छोड़ और कौन जान सकता है।

( कठवल्ली १। २। २०। )

टिप्पणी—सदामदं=सदानन्दं। यदि सदा+अमदम्।

ऐसा प्रश्लेष करें तो सदा अहङ्कार शून्य ऐसा अर्थ होगा॥

पर प्रायः सब मुद्रित उपनिषद् पुस्तकों में मदामदं ऐसा पाठ देखने में आता है। वह समद और अमद भी है। विरुद्ध धर्म्म का होना उसमें सम्भव है॥

(५०) वह अशरीर है-अन्य प्राणी की नाईं शरीरयुक्त नहीं है। और जाग्रदादि अवस्था से भी वह रहित है। वह व्यापक है। सर्वभूतान्तरात्मा है। उसको जो धीर जानता है उसको शोक मोह नहीं होता॥

( कठवल्ली १। २। २१। )

(५१) ब्रह्म शब्द-रहित हैं। स्पर्श-रहित हैं। रूप-रहित हैं। रसरहित हैं। गंध-रहित हैं। अविनाशी हैं। आद्यन्त-रहित हैं। देहादि स्थूल रूप से परे हैं। सनातन नित्य हैं। ब्रह्म को इस प्रकार निर्णय कर संसार से मुक्त होवे॥

( कठवल्ली १ । ३ । १५ )

ब्रह्म-निर्णय का उपाय आगे की श्रुति में कहा है॥

(५२) अन्तरात्मा पुरुष अङ्गुष्ठ प्रमाण है। जीव के हृदय में स्थित है। जैसे मूंज में से सरकंडा निकालते हैं। वैसे अपने देह से, इस अन्तरात्मा को जाने और धैर्य से निकाले॥

( मुण्डक १ । ६ । १७ )

टिप्पणी—अङ्गुष्ठ प्रमाण से सूक्ष्मता पाई जाती है॥

यहाँ मूंज से सरकंडा निकालने की नाईं आत्मा को देह से पृथक् निकाले॥

अन्य श्रुतियों में भी दूध से माखन काढ़ने की नाईं, तिल से तेल निकालने की नाईं देह से आत्मा को पृथक् करे, ऐसा उपदेश दिया गया है।

ध्यान निर्मथन से आत्मा को काढ़े। मैं देह नहीं हूँ। मैं देह से स्वतन्त्र हूँ॥ निरन्तर ऐसी भावना साधक करता रहे। तब स्फुरेगा कि मैं और ही कुछ हूँ। यह साढ़े तीन हाथ का हाड़-मांस का पुतला नहीं हूँ॥ देह के दुःख से अपने को दुःखी नहीं मानेगा। इसके नष्ट होने से अपने को नष्ट न समझेगा॥

(५३) ब्रह्म वाक्य से वर्णनीय नहीं है। पर वाक्य ब्रह्म ही की शक्ति से उच्चरित होता है। उस निराकार गूढ़ देव को ब्रह्म जानो, न कि इस ( साकार ) को जिस को लोग पूजते हैं।

( केन १ । ४ )

(५४) जिसको मन नहीं समझ सकता। मन को बोध-शक्ति जिस ने दी है। उसी को ब्रह्म जानो। न कि जिसको लोग पूजते हैं।

( केन १ । ५ । )

(५५) जिसको आँख से कोई नहीं देखता। पर जिसकी शक्ति से आँख को दृष्टि-शक्ति भई है। उसी को तुम ब्रह्म जानो, न कि जिसको लोग पूजते हैं।

( केन १ । ६ । )

(५६) जो प्राण वायु से नहीं जीता पर जिसकी शक्ति से प्राण वायु को प्राण-शक्ति मिली है। उसी को तुम ब्रह्म जानो, न कि जिसको लोग पूजते हैं॥

( केन १ । ८ । )

(५७) उसका स्वरूप दृश्यमान नहीं है। कोई इसको आँख से नहीं देखता। यह प्राण से, बुद्धि से और मन से बना हुआ समझा जाता है जो उसको वैसा जानते हैं वे ही जन्म-मरण से मुक्त होते हैं।

( कठवल्ली १ । ६ । ६ )

(५८) यह प्रकाशमान् पुरुष लीला करते हैं। कभी जन्मते हुए देख पड़ते हैं, कभी गर्भ के भीतर, कभी गर्भ से गिरते देख पड़ते हैं। गर्भ-जाल से लिपटे हुए देख पड़ते हैं। उसने दिशा और विदिशाओं को उत्पन्न किया है

( महानारायण २ । १ )

(५९) सब लोकों को व्याप्त करके, सब वस्तुओं को व्याप्त करके, सब दिशा और विदिशाओं को व्याप्त करके आदिकारण पाञ्चभौतिक विश्व का पालक ब्रह्म प्रकट हुए।

( महानारायण २ । १ )

(६०) जाग्रत्, स्वप्न, सुषुप्ति तीनों अवस्थाओं में आत्मा एक ही है। भूर्भुवः स्वः तीनों लोक के ऊपर है। जिसने ब्रह्म को ऐसा जाना है उसका पुनर्जन्म नहीं होगा॥

( ब्रह्मबिन्दु ११ )

(६१) एक बाल के अग्र-भाग के लक्ष भागों के बहुत भाग करो उसके भी टुकड़े का टुकड़ा करो। ऐसे सूक्ष्म से सूक्ष्म (अर्थात् अन्तिम) निरञ्जन भगवान् हैं॥

( श्वेताश्वतर ५ । ६ )

टिप्पणी—ब्रह्म को निरञ्जन कहते हैं। क्योंकि उनमें अञ्जन (रङ्ग) नहीं है। ऐसे सूक्ष्म में कैसे रङ्ग लगता है। अणोरणीयान् श्रुति का यह समर्थन करता है। हाँ वह महतो महीयान् भी तो है, वह अवाङ्मनस-गोचर है।

(६२) भला ऐसी सूक्ष्म वस्तु को सर्वव्यापक करके कैसे माना है? सुनिये।

तिल में जैसे तेल, फूल में जैसे गंध, वैसे ही जीव के शरीर में बाहर भीतर से ब्रह्म स्थित हैं॥

( ध्यानबिन्दु ७ )

(६३) फूल में जैसे गंध, दूध में जैसे घी, तिल में जैसे तेल, सुवर्णाकर के पाषाण में जैसे सोना।

( ध्यानबिन्दु ५ )

टिप्पणी—भाषा के भजनों में भी ऐसे भाव देखने में आते हैं।

यथा। तोरे राम तोर में तू काहे न भजत रे॥ ज्यों दूधवा में रहतु है माखन बिन मथले कहु काहे न कढ़त रे। ज्यों तिलवा में रहत है तेल बिनु पेरले कहु काहे न लहतु रे॥ इत्यादि॥

(६४) इसी तरह सूत्र में मणि की नाईं सब वस्तु ब्रह्म में पिरोये हुए हैं। स्थिर बुद्धि मोहरहित ब्रह्म का ज्ञाता ब्रह्म में स्थित है। अर्थात् ब्रह्मभाव को प्राप्त है॥

( ध्यानबिन्दु ६ )

(६५) वृक्ष तो कला सहित जानो पर उसकी छाया तो कला रहित है। परमात्मा तो सब अवस्था में स्थित है।

( ध्यानबिन्दु ८ )

टिप्पणी—कला का अर्थ अंश है। वृक्ष के ते मूल शाखा, पत्रादि ते कला हैं। पर उसकी छाया में अंश नहीं है। ब्रह्म में दोनों धर्म्म हैं अणोरणीयान् महतो महीयान् की नाईं विरुद्ध धर्म्म का समावेश ब्रह्म ही में हो सकता है।

भला बहुत आत्मा न हों पर दो का ते उल्लेख पाया जाता है ?

(६६) दो सुन्दर पक्ष वाले पक्षी साथी मित्र एक ही पेड़ पर प्रीति से वास करते हैं। उन दोनों में एक तो अच्छे स्वाद का फल खाता है। दूसरा नहीं खाता, केवल देखता रहता है।

( मुण्डक ३ । १ । १ श्वेताश्वतर ४ । ६ )

टिप्पणी—मूल में समान शब्द आया है, समान का अर्थ तुल्य अर्थात् एकही है। पर समान का अर्थ मान-सहित भी हो सकता है।

अर्थात् जीव तो देह पर अभिमान रखता है। ब्रह्म का देह में अभिमान नहीं है। चैतन्यांश साधारण धर्म्म है। अभिमान-शून्य जब जीव हो जायगा तब वह भी भोग-रहित होकर ब्रह्म भाव प्राप्त करेगा। जब तक अभिमान् है तब तक भेद रहेगा। चिड़ियों के दृष्टान्त से जीव-ब्रह्म का वर्णन किया है—

अब आगे की श्रुति से भी आत्मैक्य का प्रतिपादन करते हैं॥

(६७) जन्मरहित प्रकृति रक्त, श्वेत कृष्ण वर्ण है। अर्थात् रजः, सत्व और तमो-गुणमय है। एक रूप के बहुत सन्तान उत्पत्ति करती है।

अजन्मा पुरुष इस प्रकृति के साथ साहचर्य्य कर फिर इसको त्याग देता है।

टिप्पणी—इस श्रुति में रूपक से पदार्थ-विचार भया है।

अजा का अर्थ बकरी।

अज का अर्थ बकरा॥

तीन रंग की एक विचित्र बकरी बहुत बच्चे जनती रहती है। बकरा संसार-सुख को सेवन कर अलग हट जाता है।

इस प्रकार बकरी बकरा के रूपक से प्रकृति-पुरुष की लीला को समझाया है। सबको कदाचित् यह भद्दा रूपक न रुचेगा॥

कभी कभी अश्लील असत् श्लेषोक्ति का भी प्रयोग कोई २ ग्रन्थकार कर बैठते हैं॥

देखिये हठ प्रदीपिका में लिखा है॥

गङ्गायमुनयोर्मध्ये बालरण्डा तपस्विनीय।
बलात्कारेण गृह्णीयात् तद्विष्णोः परमं पदम्॥

'भला योगग्रन्थ में ऐसे विधान का औचित्य क्या है। यदि इसका शुद्ध अर्थ वहीं न लिखा होता तो पढ़ने वाले बहक जाते॥

इड़ा भगवती गङ्गा पिङ्गला यमुना नदी।
इड़ापिङ्गलयोर्मध्ये बालरण्डा च कुण्डली॥

और भी इसी प्रकार का बीभत्स दृष्टान्त लीजिये।

गोमांसं भक्षयेद् यस्तु पीत्वा चामरवारुणीम्।
कुलीनं तमहं मन्ये इतरे कुलघातकाः॥

इसका अर्थ तो यह है।

गोशब्देनोदिता जिह्वा तद्प्रवेशो हि तालुनि।
गोमांसभक्षणं तत्तु महापातकनाशनम्॥
जिह्वाप्रवेशसम्भूतवह्निनोत्पादितः खलु।
चन्द्राद् भवति यः सारः स स्यादमरवारुणी॥

अभक्ष्य विधान और अपेय विधान से तो बचे। पर ऐसे व्यर्थ वाक्य-प्रयोग से क्या उत्कर्ष लाभ हुआ?

अब आगे ब्रह्मजिज्ञासा का उद्देश्य कहते हैं॥

(६८) भोजन सामग्री सम्पादन के लिये वर्णाश्रम धर्मोचित व्यवहार कर्म्म करना चाहिये॥ भोजन का प्रयोजन तो प्राणधारण है॥

जीने का उद्देश्य तत्त्वज्ञान का अनुसन्धान है। तत्त्वज्ञान का प्रयोजन यह है कि फिर जन्म न होवे॥

अब कहते हैं कि तत्त्वज्ञान सुलभ नहीं है॥

(६९) बहुतेरों ने तो परमेश्वर को सुना तक नहीं। औरों ने तो सुना। पर नहीं जाना। बोलने वाले कभी कदाचित् देखने में आते हैं। ब्रह्मज्ञान लाभ करने वाले को महाकुशल होना चाहिये॥

टिप्पणी—सगुण ब्रह्म को जान कर निर्गुण उपासना में तत्पर होवे। ऐसे साधक बहुत कम मिलते हैं।

अब प्रश्न यह है कि जब ब्रह्मनिर्णय इतना दुर्लभ है तो उसके पीछे पड़ने में कौन सा खिंचाव है?

(७०) स्थूल सूक्ष्म ब्रह्म का निर्णय जब होजाता है तब हृदय के मोह और शोक के पाश कट जाते हैं। सब प्रकार के सन्देह दूर होजाते हैं। ब्रह्म के सब कर्म्मों का क्षय हो जाता है। अर्थात् कर्म्म-फल उसको भोगना नहीं पड़ता॥

( मुण्डक २।२।८।)

(७१) जिस पुरुष को यह धारणा हुई है कि मुझे ब्रह्म का बोध नहीं हुआ। समझना चाहिये कि उसको ज्ञान होगया है। जिसने मान लिया कि मैंने ब्रह्मबोध कर लिया है उसे समझना चाहिये कि वह अभी तक नहीं पहुँचा॥

अपने को जिसने ज्ञानी मान लिया है,। उसने अभी तक तत्त्व नहीं पाया। जिसने समझा है कि मैं नहीं जानता वही ज्ञानी है॥

( केन ११ )

टिप्पणी—तात्पर्य्य यह है कि जो मन-मोदक से अपना पेट भरलेते हैं, और जिनको ब्रह्मज्ञानी का घमंड आगया है उनकी निन्दा इस श्रुति में पाई जाती है ॥

(७२) जब पुरुष के हृदय की सब कामनायें छूट जाती हैं तब वह अमर हो जाता है। यही ब्रह्म का लाभ का होजाना है।

( कठ २ । ६ । १४ । )

टिप्पणी—अमर हो जाता है—अर्थात् जन्म-मरण से छुटकारा होजाता है।

हाँ, ब्रह्म दुर्ज्ञेय है। तो कदाचित् साधक निराश होजावे इस लिये आगे की श्रुति में कुछ आश्वासन भी दिया गया है ॥

(७३) ब्राह्मण निष्काम यज्ञ करके, दान करके, तपश्चर्य्या करके ब्रह्म-ज्ञान साध सकते हैं।

टिप्पणी—मूल में अनाशकेन यह विशेषण पद आया है। उसका अर्थ नाशरहित है। सकाम यज्ञादि का फल नश्वर है। पर निष्काम होकर करे तो उसका फल स्थायी होता है। इसी से कहा है कि निष्काम यज्ञादि से अमरत्व को देने वाले ब्रह्मज्ञान की प्राप्ति होती है ॥

(७४) दो ब्रह्म को जानना चाहिये, शब्द ब्रह्म और पर ब्रह्म ॥ मनुष्य शब्द-ब्रह्म में निपुण होकर परब्रह्म को लाभ करते हैं।

(विन्दुब्रह्म १७)

टिप्पणी—शब्द-ब्रह्म का अर्थ है वेद, जब मनुष्य वेद, शास्त्र में पारंगत होता है तब परब्रह्म के लाभ में उसकी योग्यता होती है।

अब ब्रह्मज्ञान का सुगम उपाय आगे की श्रुति में बताया गया है।

(७५) जब पाँच ज्ञानेन्द्रिय और मन निकाम होकर क्रिया करते हैं, और बुद्धि भी इधर उधर बहुत नहीं दौड़ती है। ऐसी अवस्था को परम गति कहते हैं।

(कठ ६ । १०)

टिप्पणी—पाँच ज्ञानेन्द्रिय के कहने से पाँच कर्मेन्द्रिय की भी प्राप्ति हो गई। अर्थात् पाँच ज्ञानेन्द्रिय और पाँच कर्मेन्द्रिय और मन और बुद्धि ये सब स्थिर होकर काम करते हैं। बिना निष्काम भये स्थिरता कहाँ?

योगाभ्यासियों के लिये ब्रह्म मार्ग का दिग्दर्शन।

(७६) प्राण (जीव के देह में) अनेक नाड़ियाँ हैं जो (प्राण) हृदय में दीप की नाईं प्रकाश कर रहा है। नाड़ियाँ बहुत रङ्ग की हैं। सफ़ेद, काली, गाढ़ी, नील, कपिला, थोड़ी लाली लिये हुए।

(मैत्री ६ । ३०)

टिप्पणी—हज़ारो नाड़ियाँ हृदय से देह में ऊपर नीचे चारों ओर फैल गई हैं। उनमें एक प्रधान सुषुम्णा नाम की नाड़ी ऊपर की ओर गई है। इसी नाड़ी के द्वारा प्राणात्मक जीव सूर्य्यलोक भेद कर प्राण भाव को त्याग कर मनोभाव को भी

अतिक्रम कर ब्रह्मभाव प्राप्त होता है। तब साधक को यह ज्ञान पड़ता है कि मैं ब्रह्म हूँ। इस रहस्य को योगाभ्यासी कुछ समझेंगे।

(७७) समान वृक्ष पर जीव असमर्थ होकर शोक मोह में डूबा है। पर जब सब के पूजित भगवान् को और उसकी महिमा को देखने लगता है तब शोक-रहित हो जाता है।

टिप्पणी—६६ संख्या की श्रुति में द्वौ सुपर्णौ इत्यादि रूपक से जीव-ब्रह्म का भेद दिखाया गया है। उसी के साथ की यह श्रुति है। अभिमान-युक्त देही शोक मोहादि से सन्तप्त रहता है। जब तक अहम्भाव है तब तक हाय हाय करता रहता है। जब भक्ति के उद्रेक से अथवा ज्ञान के उद्रेक से भगवद्दर्शन उसको भया। तब भगवच्छरण प्राप्त होकर या भगवन्मयत्व को प्राप्त होकर शोक से छूट जाता है। अष्टावक्र-गीता का एक श्लोक टीका में उठाया है। वह यह है।

अहं कर्त्तेत्यहंमान महाकृष्णाहिदंशितः।
नाहं कर्त्तेति विश्वासामृतं पीत्वा सुखी भव ॥

जीव अभिमानी बन कर मैं कर्त्ता हूँ ऐसे अभिमान रूप काले सांप से दंशित होता है। मैं कर्त्ता नहीं हूं ऐसा विश्वास रूप अमृत पान कर विष नष्ट कर जीव सुखी होवे। अतएव अहन्ता-त्याग ही ब्रह्मप्राप्ति का महान् उपाय है।

(७८) न नित्यनैमित्तिक कर्म्म से, न पुत्रादि के श्राद्धादि क्रिया से, न धन-साध्य यज्ञादि से जन्ममरण छूटता है। केवल अहन्ता के त्याग ही से छूटता है।

ब्रह्म स्वर्ग से परे अवस्थित एकान्त स्थान में विराजते हैं। वहां केवल यति लोगों का प्रवेश है।

(७९) जिनका चित्त निर्मल है। जिन्होंने वेदान्त-ज्ञान से परमार्थ को निर्णय कर लिया है। ऐसे यति संन्यास योग से मुक्त होकर कल्पान्त काल में ब्रह्मलोक को पहुंच जाते हैं।

टिप्पणी—मूल में परान्तकाले यह पद आया है। इसका शब्दार्थ कल्पान्त काल है, जब ही अहन्ता का विनाश भया, तब ही ज्ञानी का कल्पान्त काल आ पहुंचा समझना चाहिये।

(८०) जब साधक को यह ज्ञान प्राप्त हुआ कि मैं निष्कल, निर्विकल्प, निरञ्जन, ब्रह्म हूं तब वह ब्रह्मभाव को पहुंच जाता है।

टिप्पणी—निष्कल पद पहिले आ चुका है। जिसका अंश नहीं हो सकता, अखण्ड।

निर्विकल्प जिस अवस्था में ज्ञातृ ज्ञेय, ज्ञान का एक भाव होता है वह निर्विकल्पावस्था है।

निरवच्छिन्न एकतानभाव को भी निर्विकल्पभाव कहते हैं।

निरञ्जन। जिसको कोई रङ्ग नहीं लगा।

ब्रह्म के इन भावों का अनुभव ब्रह्मज्ञ ही को है।

(८१) न मृत्यु, न जन्म, न जन्म का बन्धन, न यम-दण्ड, न मोक्ष की इच्छा, न मुक्ति ( ब्रह्मज्ञ को भावता है ) यही परमार्थ-भाव है।

टिप्पणी—ब्रह्म-भाव का यह स्वरूप-कथन है।

सप्तम भूमिका पर जब साधक पहुँच जाता है तब यह दशा होती है।

(८२) जैसे घी दूध में गुप्त रहता है, ऐसे ही प्रत्येक जीव में ब्रह्म गुप्त है। जैसे मथन करने से दूध से घी कढ़ता है, वैसे मनोरूपी मंथन-दण्ड से सतत मथन करना चाहिए।

टिप्पणी—(६३) श्रुति की टिप्पणी में हिन्दी भजन को देखिए। अब कैसे मथन करना चाहिए उसका उपदेश करते हैं।

(८३) वासुदेव सब वस्तुओं में वास करते हैं, सब वस्तुओं में वर्त्तमान हैं, सब पर अनुग्रह करते हैं। सो वह मैं ही हूँ।

( ब्रह्मविन्दु )

टिप्पणीः—उपासक का उपास्य के साथ तादात्म्य होना यही पराभक्ति है। "सोऽहं" मन्त्र का अजपाजप भी मन्थन का प्रकारान्तर है।

भक्तिमार्ग ग्रैार ज्ञानमार्ग अन्त में जाकर एक जगह मिला है, इसके विपरीत रास्ते चलनेवाले की निन्दा आगे की श्रुति में है।

(८४) जो आत्मघाती हैं वे मरने के पीछे उस नरक-लोक को जाते हैं, जहां सूर्य्य का प्रकाश नहीं होता—जहां घना अँधेरा है।

(ईशावास्योपनिषत्)

टिप्पणी—आत्मघात से केवल देहघात का अर्थ नहीं है। पर जो आत्मा का अपलाप करते हैं। प्रत्यक्ष देह को केवल जानते हैं। देही जो देहाध्यक्ष है उसको उड़ा देते हैं। वे भी आत्मघाती हैं।

असुर्य्या ऐसा पाठ, अच्छे पुस्तकों में पाया जाता है। यह असुर्य्या शब्द सूर्य्य से सम्बन्ध नहीं रखता। पर असुर शब्द से बना है। आसुरी अर्थात् असुरों के वास योग्य नरक आत्मघाती का वासस्थान है।

(८५) हे सब लोग—तुम उनको नहीं जानते जिन्होंने ये सब जीवों को पैदा किया। अज्ञानता के कारण ब्रह्म से तुम्हारा पृथक्त्व (भेद) भया। इसी कारण तुम लोग जन्म मरण को भोगते हो। मोहान्धकार से अन्धे होकर तुम नित्य आत्मा को त्याग कर अनित्य देह को आत्मा कर के मानते हो। इसी से तुम निन्दा के योग्य हो। तुम लोग इन्द्रिय की तृप्त करने में लगे हो ग्रैार वेदोक्त विधि-निषेध से फँसे हो।

(यजुर्वेद)

टिप्पणी—सकाम कर्म्म-काण्डी को आवागमन का पचड़ा लगा ही रहता है। अब अभिमानियों की निन्दा आगे की श्रुति में की गई है।

(८६) अविद्या में डूबे हुए अपने को धीर और पण्डित मानने वाले। अहङ्कार के कारण तमोगुण के कारण से क्रोधी चकरियाते फिरते हैं और दूसरों को बहकाते हैं। जैसे कोई अन्धा अन्धे को राह दिखावे।

(मुण्डक १। २। ८ कठ १। २। ५)

टिप्पणी—मूल पुस्तक में जंघम्यमानाः पाठ है। पर प्रायः सब मुद्रित कठोपनिषत् में दंद्रम्यमानाः ऐसा पाठ पाया जाता है। जंघम्यमानाः का अर्थ टीका में यों दिया है। अहन्तयाऽनुक्षणं क्रोधयुक्ताः। अहङ्कार से सदा क्रोध से भरा।

अब दिखाया जाता है कि ब्रह्मज्ञ पुरुष सदा ही निर्दोष रहता है।

(८७) जैसे आग लगे पहाड़ पर न पशु, न पक्षी ठहरते हैं। वैसे ब्रह्मज्ञ पुरुषों में दोष नहीं रह सकते हैं।

(मैत्रायणी)

(८८) चित्त की प्रसन्नता के कारण शुभाशुभ कर्म्म से साधक बचता है। प्रसन्न चित्त होकर ब्रह्म में स्थित होकर साधक नित्य सुख को प्राप्त करता है।

(मैत्रायणी ४। ४)

(८९) चित्त ही संसार है। चित्त को बड़े यत्न से शुद्ध करे। जैसा जिसका चित्त वैसा ही मनुष्य तन्मय हो जाता है, यह रहस्य है। यही सदा से चला आता है।

(मैत्रायणी ३। ५)

टिप्पणी—श्रीकृष्ण ने गीता में कहा है ?

यं यं वापि स्मरन् भावं त्यजत्यन्ते कलेवरम्।
तंतमेवेति कौन्तेय सदा तद्भावभावितः॥

अर्थ। हे अर्जुन! जिस विषय को स्मरण करता हुआ मनुष्य अन्तकाल में शरीर छोड़ता है उसी विषय के संस्कार से वह वैसा ही जन्म पाता है।

(गीता ८। ६।)

योगवाशिष्ठ में

मुक्ताभीमानी मुक्तोहि।
बद्धो बद्धोभिमन्यपि॥
किंवदन्ती च सत्यैव।
या मतिः सा गतिर्भवेत्॥

इत्यादि ऐसे बहुत जगह इस का समर्थन है।

(९०) जिस तरह विषय की ओर जीव का चित्त लग जाता है वैसा यदि ब्रह्म में लगे तो कौन जीव बन्धन से न छूटे।

(मैत्रायणी ४। ५)

(९१) मन दो प्रकार का होता है। एक तो शुद्ध, दूसरा अशुद्ध। कामना के छूजाने से अशुद्ध। कामना-रहित रहने से शुद्ध॥

( ब्रह्मबिन्दुः १ )

(९२) मन को लय और विक्षेप से रहित कर जब स्थिर करे तब साधक अमनस्क दशा को पहुँचता है। वह तब ही परमपद ब्रह्मधाम प्राप्त करता है।

(मैत्री ६ । ३४ ।)

टिप्पणी—यहाँ मन को हंस के रूपक से वर्णन करते हैं। लय और विक्षेप मन के दो पक्ष हैं। निद्रा तो लय है। और विक्षेप है जागरण॥ जब मन के दोनों पक्ष कट गये तब मन की एक विलक्षण दशा होती है। उसको उन्मनी कहते हैं, अमनस्क उसका पर्य्याय है॥

चित्तवृत्ति-निरोध से जो अवस्था पातञ्जल योग के आदि सूत्र में दी है सो यही वेदान्त का उन्मनीभाव और प्रकार से कहा गया है। उस दशा को योग-मार्ग से कोई पहुँचते हैं। कोई वेदान्तप्रोक्त साधन से पहुँचते हैं।

(९३) सो मनोरोध ही उत्तम उपाय है—

तब लौं मन को रोकता रहे, जब लौं मनोवृत्ति का क्षय न हो जाय॥

यही ज्ञान है, यही मोक्ष है। बाक़ी तो पोथी का बढ़ाना है॥

( ब्रह्मबिन्दु ५ । मैत्रेयी ६ । ३४ )

(९४) चित्तैकाग्र्य रूप समाधि से जिसका चित्त शुद्ध निर्मल होगया है और जो ब्रह्म में स्थित हुआ है उस सुख का वर्णन नहीं करते बनता। अन्तःकरण ही में उस का अनुभव कर साधक आनन्द करता है॥

( मैत्रायणी १ । ३४ )

(९५) जैसे जब जल में जल मिल जावे, या आग में आग, या आकाश में आकाश। मिलने के पीछे एक दूसरे से अलग नहीं देख पड़ता। इसी प्रकार जब मन ब्रह्म में लीन हो जाता है तब पुरुष मुक्त होजाता है।

( मैत्रायणी ६ । ३४ )

(९६) मन ही मनुष्यों के बन्धन और मुक्ति का कारण है।

जब मन विषय में लगता है तब बद्ध है। जब विषय से अलग है तब मुक्त है॥

( ब्रह्मबिन्दु २ )

(९७) जिसका मन अस्थिर है और जिसको तत्त्वज्ञान नहीं हुआ उसके इन्द्रिय वशीभूत नहीं होते। जैसे बदमाश घोड़े सारथि की लगाम को नहीं मानते॥

(९८) जिस का मन स्थिर रहता है और जिसको तत्त्वज्ञान भया है। उस पुरुष के इन्द्रिय सब उस के वश में रहते हैं, जैसे सूधे घोड़े अपने सारथि की लगाम को मानते हैं॥

( कठ १ । ३ । ६ )

(९९) जिसका मन तत्त्वज्ञान से हीन है वह सदा अशुचि रहता है। वह ब्रह्मधाम को नहीं पहुँचता। उसको जन्म मरण का पचड़ा लगाही रहता है।

(कठ १ । ३ । ७)

(१००) जिसने चित्त को जीत कर तत्त्वज्ञान प्राप्त किया है। वह सदा शुचि है। वह ब्रह्मपद को प्राप्त करलेता है। फिर उसका जन्म नहीं होता ॥

( कठ १ । २ । ८ )

(१०१) जिस मनुष्य का सारथि बुद्धि है। जिसका लगाम मन है। वह संसारमार्ग के पार उतर जाता है, जहाँ सर्वव्यापक ब्रह्म का परम धाम है ॥

(१०२) जैसे बिना ईंधन के आग अपने कारण पवन में ठंडी होजाती है। वैसे ही जब वृत्ति नष्ट होजाती है तब चित्त अपने कारण महाचैतन्य में लीन हो जाता है।

( मैत्री ६ । २४ )

(१०३) ओंकार धनुष है। जीवात्मा बाण है। ब्रह्म पर बाण चलावे। बड़ी सावधानता से बेधना चाहिये। जैसे तीर लक्ष्य में धस जाता है वैसे जीवात्मा परमात्मा में प्रवेश कर के आप उसमें डूब जाय ॥

( मुण्डक २ । २ । ४ )

(१०४) जब लक्ष्य सर्वव्यापक हो और बाण का मुख भी सब ओर हो। तीर चलाने-वाला तो सर्वत्र पहुंचा रहे। तब निःसन्देह लक्ष्य बिध जायगा ॥

टिप्पणीः—ब्रह्म व्यापक है। जीव तन्मय होने के लिये अपने सोपाधिक भाव को छोड़ कर ब्रह्म में डूबे। जब मिट्टी की भीत पर तीर पहुँच कर निशानी में घुसजाता है तब वह नज़र नहीं आता है। ऐसे ही जीवात्मा ब्रह्म में बैठ कर उसी में लीन हो जाता है।

(१०५) इन्द्रियों से आगे रूपरसादि विषय खड़े हैं। इन विषयों के आगे मन पहुंचा है। मन के आगे बुद्धि और बुद्धि के आगे महान् है ॥

( कठवल्ली ३ । १० )

(१०६) महान् से परे अव्यक्त (प्रकृति) है और प्रकृति के आगे पुरुष है। पुरुष से परे कोई नहीं। वही शेष सीमा है। वही परम लक्ष्य है।

अब शङ्का भई कि दोनों जीवात्मा और परमात्मा चिद्रूप हैं। अब यदि परमात्मा में जीवात्मा लीन होजाय तो ऐसा तो न हो कि परमात्मा की क्षति हो।

उत्तर—(१०७) जैसे घट-स्थित आकाश घट के भग्न हो जाने पर महाकाश में मिल जाता है। घटोपाधिक आकाश मात्र नष्ट हो जाता है। वैसे जीवोपाधिक चैतन्य मात्र अलग भासमान नहीं होता; पर साधारण धर्म्म चैतन्य का नाश नहीं होता है।

(ब्रह्मविन्दु १३)

(१०८) जैसे घट का नाना रूप है। वैसे जीव भी बहुत आकार के देह धारण किये हैं। नाश का स्वरूप उसको नहीं मालूम है पर महाचैतन्य परमात्मा को इस बात का बोध है।

(ब्रह्मविन्दु १४)

टिप्पणी—जीवात्मा और परमात्मा में इतना ही भेद है। एक तो अज्ञ है। दूसरा सर्वज्ञ है।

(१०९) वह अनिर्वाच्य ब्रह्म अदृश्य है। उसको कोई धर नहीं सकता। उसके कुलगोत्र नहीं हैं। उसको नेत्र नहीं। कान नहीं। न हाथ है, न पैर है। वह नित्य वर्त्तमान है। व्यापक है। सर्वज्ञ है। अति सूक्ष्म है। अविनाशी है, वह चराचर सृष्टि का कारण है।

(११०) जैसे पृथिवी में वृक्ष लतादि उत्पन्न होते हैं। जैसे जीते देह में सिर के बाल और देह के रोम बढ़ते हैं। वैसे अक्षर पुरुष (ब्रह्म) से नानाविध देव नर रूप विश्व उत्पन्न होता है।

टिप्पणी—यहाँ ब्रह्म विश्व के उपादान कारण माने गये हैं। नैयायिकों के मत में ईश्वर निमित्त कारण हैं। परमात्मा नित्य पदार्थ हैं। जैसे कुम्हार मिट्टी को नहीं पैदा करता पर मिट्टी से घट बनाता है वैसे ही ईश्वर बने बनाये परमाणु से सृष्टि को रचते हैं।

पर वेदान्त का मत है कि ब्रह्म ही से सब निकला और बना भी उन्हीं से। अर्थात् उपादान और निमित्त दोनों कारण ब्रह्म ही हैं।

(१११) जो तपश्चर्य्या करते हैं, ब्रह्मचर्य्य की रक्षा करते हैं, जो सत्य का पालन करते हैं वे ही ब्रह्मलोक को पहुंचते हैं। जिनमें असत्य, छल, कपट, और दम्भ नहीं है उन्हीं के लिये ब्रह्म-धाम है।

(११२) उस परमात्मा में सब स्थित हैं। पृथिवी और उसका सूक्ष्मांश गन्ध। जल और उसका सूक्ष्मांश रस। तेज और उसका सूक्ष्मांश रूप। वायु और उसका सूक्ष्मांश स्पर्श। आकाश और उसका सूक्ष्मांश शब्द। आँख और देखने की वस्तु। कान और सुनने के शब्द, नाक और सूँघने की चीज़। रस और चीखने के खाद्य। चर्म्म और स्पर्श करने का द्रव्य। जिह्वा और बोलना। हाथ और पकड़ना। पैर और चलना। गुह्य देश और मलत्याग। जननेन्द्रिय और मैथुन का आनन्द। मन और मनन का विषय। बुद्धि और बुद्धि-विषय। अहङ्कार और अहङ्कार-विषय। चित्त और चित्त का विषय। तेज और प्रकाश करने का विषय। प्राण। और प्राण क्रिया। ये सब ब्रह्म में स्थित हैं।

(प्रश्न ४।८)

(११३) ब्रह्म ही देखता है। छूता है। सुनता है। सूँघता है। चीखता है। मनन करता है। समझता है। यही चैतन्य पुरुष है।

(११४) उस अशरीरी पुरुष की छाया नहीं होती। न रक्तादि वर्ण है। वह स्वच्छ, अविनाशी, चेतयिता है। सर्वज्ञ है। सब कुछ है।

(११५) जिस पुरुष के वर्णन में शब्द नहीं निकलता, उसी को परब्रह्म कह कर चारो वेद मान करते हैं। उसको जो सनातन समझते हैं वे जन्म-मरण से रहित हो जाते हैं।

(११६) ब्रह्मविद् द्विज अपने ज्ञान नेत्र से ब्रह्मा से लेकर जड़ पदार्थ तक सब को एक ही शुद्ध निर्म्मल व्यापक ब्रह्म रूप देखते हैं।

(११७) ब्रह्म में यह चराचर जगत् पिरोया है। (समुद्र में बल्ला की नाईं उसी में क्षय हो जाता है।)

(११८) (देह में) ब्रह्म के चार (पीठ) स्थान हैं। नाभि, हृदय, कंठ और मस्तक। इन्हीं स्थानों में चतुष्पाद ब्रह्म विराजते हैं। जागरण, स्वप्न, सुषुप्ति और तुरीय। जागरण में ब्रह्म। स्वप्न में विष्णु। सुषुप्ति में महेश। चतुर्थ पीठ में अक्षर ब्रह्म॥ वही सूर्य्य है। वही विष्णु, वह शिव। वह प्राण है। वह जीव है। वह अग्नि है। वह सदा जाग्रत् है। उन सब में ब्रह्म प्रकाशित हैं।

(ब्रह्मोपनिषत्)

पिछली श्रुति में सगुण ब्रह्म का वर्णन कर अब तुरीया के परे प्रतिष्ठित ब्रह्म का वर्णन करेंगे।

(११९) वह स्वतन्त्र अपने प्रकाश से विराजता है। वह अमनस्क अर्थात् मनोहीन है। बिना कान का है। बिना हाथ पैर का है, ज्योतीरूप है। उस तुरीयातीत धाम में कोई लोक लोक नहीं हैं। वेद वेद नहीं। देव देव नहीं यज्ञ यज्ञ नहीं, माता माता नहीं, पिता पिता नहीं, पतोहू पतोहू नहीं, चाण्डाल चाण्डाल नहीं। डोमड़ा डोमड़ा नहीं, श्रमण (बौद्ध संन्यासी) श्रमण नहीं। पशु पशु नहीं। एक ब्रह्म ही सभों में प्रकाशित है।

(ब्रह्मोपनिषत्)

(१२०) मनुष्य को रूप रस, गन्ध, शब्द, स्पर्श, मैथुन इन सब का ज्ञान ब्रह्म ही से होता है। ब्रह्म छोड़ और कुछ रह नहीं जाता है।

( कठवल्ली ४ । ३ )

(१२१) जिस परब्रह्म से स्वप्न का आना और जागरित का अन्त मनुष्य देखता है। उस महाव्यापक को देख कर धीर मनुष्य को शोक नहीं होता।

( कठवल्ली २ । ४ )

(१२२) ब्रह्म हंस हैं। पवित्र हैं, सनातन हैं, अन्तरिक्ष में विराजमान, हवनकर्त्ता हैं यज्ञस्थल में विराजते हैं, वह अतिथियों में, मनुष्यों में प्रकाशमान हैं। सत्य में विराजमान हैं। आकाशचारी हैं। जल में पृथ्वी में विराजमान हैं। सूनृत वचन में झलकते हैं। पर्वतों पर चमकते हैं।

( ऋग्वेद ४ । ५ )

टिप्पणी—यह मन्त्र ऋग्वेद में आया है। ( यजुर्वेद में १० । २४ । और १२ । १४ में आया है। ) तैत्तिरीय आरण्यक १० । १० में भी है। कठोपनिषत् से तो यहाँ संगृहीत भया है॥

यह आदित्योपासना सम्बन्धी ऋक् सूर्य्यार्घ्य मन्त्र रूप मध्याह्न काल में पढ़ा जाता है, अर्थात् इस मन्त्र को पढ़कर ऋग्वेदी मध्याह्न में सूर्य्यार्घ देते हैं॥

पर सायणाचार्य्य ने और महीधर ने अपनी ऋग् वेद की और यजुर्वेद की टीका में ब्रह्म पर सम्बन्ध भी लगाया है। दीपिकाकार ने हंस का कई प्रकार अर्थ दिखाया है। सकल पाप और दुःख का हननकर्त्ता हंस है॥ क्षीर नीर का पृथक् कर्त्ता जैसा हंस पक्षी प्रसिद्ध है। ऐसा क्षीर जो आत्मस्वरूप है और नीर जो मायास्वरूप है इनका

पृथक् कर्त्ता ब्रह्म है। सूर्य्य के पक्ष में हंस सूर्य्य का नाम है क्योंकि वह गमनशील है। हन् धातु गत्यर्थक भी है॥

पौराणिक हंसावतार भी नारायण का हुआ है, सो हंस से उस अवतार की भी सूचना पाई जा सकती है। सूर्य्य के पक्ष में अन्तरिक्ष शब्द का अर्थ तो सहज ही है। पर ब्रह्म पक्ष में सदसत् यावद् वस्तु है। सब में विराजमान यह अर्थ है। दुरोणसत् सायनाचार्य्य ने दुरोण का अर्थ पाकशाला के अग्नि में विराजमान सत् ऐसा अर्थ दिया है। ब्रह्म पक्ष में वरणीय स्थान में बरसत्। आदित्य पक्ष में वरणीय मण्डल में विराजमान। अद्रिजा सूर्य्य पक्ष में उदयाचल से निकले हैं ऐसा अर्थ, गो शब्द पृथिवी वाचक है श्रोर रश्मि वाचक भी है। भाषा का अनुवाद प्रायः दीपिका के अनुसार किया गया है। गायत्री मन्त्र का जैसे सूर्य्य पर श्रोर ब्रह्म पर व्याख्यान होता है वैसे ही इस मन्त्र का भी।

(१२३) कोई शङ्का करे कि प्राण ही को मानें इस से पृथक् जीव की सत्ता को क्यों मानें ?

उत्तर—

न प्राण से, न अपान ही से मनुष्य जीता है। किसी दूसरे ही की शक्ति से मनुष्य जीते हैं। जिस पर ये दोनों प्राणापान ठहरे हैं।

(१२४) जिस पर यह विश्व ठहरा है, जो सब को व्यापे है, जिस पर देव लोग भी आश्रित हैं। वह भूत, वर्त्तमान श्रोर भविष्य कालरूप है। वह अविनाशी महाकाशरूप ब्रह्म है।

( महानारायण १ । २ )

(१२५) ऋषि लोग कहते हैं, वह ब्रह्म पृथिवी आकाश श्रोर स्वर्ग को व्यापे है। उसके तेज से सूर्य्य चमकता है। वह समुद्र के बीच में है। उसी से सब जीव पैदा हुए हैं।

( महानारायण १ । ३ )

(१२६) उसने सब जगत् को पैदा किया है। जल में, पृथिवी में सब पेड़ पत्तों पशु, मनुष्य चराचर जीव में वह बैठा है।

( महानारायण १ । ४ )

(१२७) इस से अधिक सूक्ष्म श्रोर कोई नहीं है। न इससे कोई बड़ा है। यह नाना रूप धारण करता है। अव्यक्त (अप्रकट) है, विश्वरूप है, सनातन है। माया के घोर अन्धकार के बाहर है।

(१२९) वह अग्नि है। वह वायु है। वह जल है, वह सूर्य्य है, वह चन्द्रमा है। वह सदसत् का बीज है। वह प्रजा का सृजनहार है।

( महानारायण १ । ७ )

(१३०) ब्रह्म चैतन्य रूप हैं। एक हैं निरंश हैं। विना शरीर के हैं। उपासकों के सुभीते के लिए उनका रूप माना जाता है।

( रामपूर्वतापिनी १ । ७ )

(१३१) जैसे वट-वृक्ष के बीजं में बड़ा पेड़ सूक्ष्मरूप से बना बैठा है वैसे ही रामजी के बीज में यह चराचर जगत् बना हुआ बैठा है।

( रामपूर्वतापिनी १ । १५ )

अब कहते हैं कि नाना नाम से ब्रह्म की प्रसिद्धि है पर वह एक है।

(१३२) वह ब्रह्मा है शिव, इन्द्र, अक्षर, परम स्वराट् हैं। वह विष्णु, प्राण, परमेश्वर हैं।

( महानारायण ११ । १३ )

टिप्पणी—स्वराट् का अर्थ है जो स्वयं प्रकाशमान है। दूसरे के प्रकाश से नहीं चमकता। सूर्य्य चन्द्रमा नक्षत्रादिक ये सब भगवान् की ज्योति से चमकते हैं। पर भगवान् की ज्योति उनकी निज की है।

(१३३) वही सब है। जो हुआ है। जो होगा। वह सनातन ( नित्य ) है॥ उनको जो जानता है वह मृत्यु को जीत जाता है। मुक्ति का दूसरा रास्ता नहीं है॥

(कैवल्योपनिषत् ८)

(१३४) जो आत्मा में सब वस्तु देखता है। और सब वस्तु में आत्मा देखता है। वह ब्रह्म के पास पहुँचता है। दूसरा कोई उपाय नहीं है॥

( कैवल्योपनिषत् १० )

(१३५) परब्रह्म परमात्मा चराचर जगत् के आश्रय हैं। आधार हैं। वह सूक्ष्म से सूक्ष्म हैं। नित्य हैं। तत्त्वों से परे है॥

टिप्पणी—साङ्ख्य में २५ तत्त्व की गिनती है। पुरुषोत्तम तो छब्बीसवाँ है।

(भगवद्गीता १५ । १८)

(१३६) जाग्रत् स्वप्न० सुषुप्ति इन तीनों अवस्थाओं का प्रपञ्च जिस ब्रह्म से प्रकाशित होता है—वह मैं हूं—इस बात का ज्ञान जब हुआ तब ज्ञानी सब बन्धन से छूट जाता है॥

(कैवल्योपनिषत् १७)

टिप्पणी—ब्रह्म से जो सब कुछ प्रकट हुआ है उसी को प्रपञ्च कहते हैं। जब जीव और ब्रह्म का ऐकात्म्य ज्ञान होता है तब जन्ममरण से छुटकारा होता है॥

(१३७) भूलोक, भुवर्लोक और स्वर्गलोक इन तीनों लोकों में भोग, भोग की सामग्री और भोग करनेवाला—इन तीनों से न्यारा द्रष्टा चैतन्य आनन्दस्वरूप ब्रह्म मैं हूं॥

(कैवल्योपनिषत् १०)

(१३८) ब्रह्म पृथ्वी नहीं हैं। न जल हैं। न अग्नि हैं, न वायु हैं, न आकाश हैं॥ वह कलाहीन हैं अर्थात् निरंश हैं। वही एक है, दूसरा कोई नहीं। ऐसे ब्रह्म स्वरूप को जान कर॥

(कैवल्योपनिषत् २३)

(१३९) ब्रह्म का ध्यान करे कि वह द्रष्टा है। सत् और असत्—दो में एक भी नहीं कह सकते—वह परमेश्वर हैं। सर्वव्यापकहैं। भूमि की सृष्टि के पहले रहा और उसके संहार के पीछे रहेगा। इस विश्व का हवन उस ब्रह्म की करे। अर्थात् अपने समेत इस विश्व को ब्रह्म से पृथक् न समझे। अपने सब का उसमें होम कर देवे॥ यही महा ब्रह्म-यज्ञ है, यही ज्ञान-यज्ञ है॥

(कैवल्य—२४)

(१४०) वही ज्ञानी, वही योगी कहाता है जिसको ब्रह्मैक्य का पूर्णानन्द का अनुभव हुआ है। वह तब कृतार्थ होता है॥

(परमहंस ३)

(१४१) मुझी से सब कुछ पैदा हुआ है। मुझी में सब स्थित है। मुझी में लीन हो जाता है। मैं ही वह अद्वितीय ब्रह्म हूं॥

( कैवल्य १९)

सूक्ष्म से सूक्ष्म है। बड़ा से बड़ा है। सनातन भ्राजमान पुरुष मैं ही हूं॥

( कैवल्य २० )

(१४३) बिना हाथ पैर का हूं। मेरी शक्ति की सीमा नहीं है। बिना आँख देखता हूं, बिना कान के सुनता हूं। मैं ज्ञानस्वरूप हूं। मैं सब जानता हूं। पर मेर जानने वाला कोई नहीं है। मैं नित्य चैतन्य रूप हूं॥

(१४५) सब वेदों के द्वारा मैं ज्ञेय हूं, वेदान्तकार हूं, वेद का ज्ञाता हूं। न मुझ को पुण्य लगता है न पाप। न मेरा जन्म न मेरा नाश होता है। न मेरा देह है। इन्द्रिय, न बुद्धि।

( कैवल्य २२ )

(१४६) जिस ने जान लिया है कि ब्रह्म विज्ञानरूप हैं और जिसका चित्त उस विज्ञान से नहीं गिर जाता। उसके देह का पाप सब छूट जाता है। उसका सब अभिलाष पूर्ण हो जाता है।

(१४७) उस को आत्मा करके जानना। सदा प्रकाशमान। अज्ञानता से पृथक् है। उसका बन्ध नहीं है। नित्य अद्वैत रूप है। आनन्द रूप है। उसी में सब स्थित है। उसका अज्ञान का अन्धकार दूर होगया है जिसका अहंभाव चला गया और होगया है।

(१४८) ब्रह्मज्ञ उन लोकों को पहुंचता है जहां वह जाना चाहता है। सब उसकी पूरी हो जाती है। अतएव समृद्धि के चाहने वाले आत्मज्ञानी की पूजा करें॥

टिप्पणी—यह फल श्रुति है।

(१४९) —जिसकी भक्ति इष्टदेव में है और अपने गुरु में समान रूप से है उस हात्मा का सकल मनोरथ पूर्ण होता है।

(श्वेताश्वतर ६ । २३)

(१५०) जो ब्रह्मज्ञ है, वह ब्रह्म है। उसके कुल में ब्रह्मज्ञान से रहित कोई नहीं दा होता है। वह शोक से रहित होता है। पाप से मुक्त रहता है। संसार के बन्धन छूट जाता है॥

(मुण्डक ३ । २ । ९)

टिप्पणी—यह फलश्रुति है॥

इति श्रीब्रह्मोपनिषत्सारसंग्रह-दीपिकाभाषानुवाद समाप्त॥

---